## ‘अलहलीम’

बुर्दबार वह है जिसे, कहते सभी ‘हलीम’
उसकी ज़ात रहीम है, वह है बड़ा करीम

## ‘अलअज़ीम’

अज़्मत में सबसे बड़ा, उसका नाम ‘अज़ीम’
करता है जो रहबरी, देता अक़्ले-सलीम

## ‘अलग़फ़ूर’

हर शै मैं जलवानुमा है, उसका ही नूर
बख़्शिश उसकी आम है, कहते जिसे ‘ग़फ़ूर’

## ‘अश्शकूर’

बंदे के आमाल की, देता है वह दाद
बिगड़े तेरा काम तो, कर ‘शकूर’ को याद

## ‘अलअली’

रहे बलंदी में सदा, उसी ‘अली’ का हाथ
दुनिया में कमज़ोर का, देता है वह साथ

## ‘अलकबीर’

अज़्मत वाला नाम है, कहते जिसे ‘कबीर’
उसके आगे सब झुकें, शाह, वली या पीर

## ‘अलहफ़ीज़’

कहते जिसे ‘हफ़ीज़’ हम, उसका ये एहसान
निगहबान हर चीज़ का, जब आए तूफ़ान

## 'अलमुज़िल्ल'

जो भी उसके हुक्म से, होवे नाफ़रमान
करे 'मुज़िल्ल' उसके लिए, ज़िल्लत का सामान

## 'अस्समीअ'

सुनता है सबकी दुआ, 'समी' उसी का नाम
बंदों पर है मेहरबां, बख़्शिश उसका काम

## 'अलबसीर'

सब पर रखे निगाह वह, उसका नाम 'बसीर'
दुनिया उसके जाल में, हर दम रहे असीर

## 'अलहकम'

दुनिया का 'हाकिम' वही, बाक़ी सब महकूम
कोई उसके राज में, नहीं रहा महरूम

## 'अलअद्ल'

मुंसिफ़ है सबसे बड़ा, सच्चा हर इंसाफ़,
'अद्ल' उसी का नाम है, सबको करे मुआफ़

## 'अललतीफ़'

सबमें उसके लुत्फ़ का, जौहर छलका जाए
उसका नाम 'लतीफ़' है, रहमत जो बरसाए

## 'अलख़बीर'

ख़बर उसे हर चीज़ की, कहते उसे 'ख़बीर'
बेगाना हर्गिज़ नहीं, जाने सबकी पीर

## 'अलफ़त्ताह'

करता है इंसान की, हर मुश्किल आसान
कहते हैं '**फ़त्ताह**' उसे, जान सके तो जान

## 'अलअलीम'

आलिम, फ़ाज़िल है बड़ा, उसका नाम '**अलीम**'
बांटे सबके ज़ेहन को, वह ही अक्ले-सलीम

## 'अलक़ाबिज़'

क़ब्ज़ा हर इक चीज़ पर, वह '**क़ाबिज़**' कहलाए
उसकी क़ुदरत का सबब, कोई जान न पाए

## 'अलबासित'

अज़्मत उसके हाथ में, वुसअत उसके पास
'**अलबासित**' कहलाए वह, करे जो पूरी आस

## 'अलख़ाफ़िज़'

जब चाहे इंसान को, कर सकता है पस्त
'**अलख़ाफ़िज़**' का नाम है, रखता है अलमस्त

## 'अर्रराफ़ेअ'

अता करे जो रफ़अतें, '**राफ़ेअ**' उसका नाम
बने उसी के नाम से, सबके बिगड़े काम

## 'अलमुइज़्ज़'

इज़्ज़त हर इंसान की, रहे '**मुइज़्ज़**' के नाम
महलों में रखता वही, देता है फुटपाथ

## 'अलबारी'

दुनिया में हर चीज़ का, उसके हाथ वजूद
'**बारी**' उसका नाम है, सबका है माबूद

## 'अलमुसव्विर'

सूरतगर मख़लूक का, बड़ा '**मुसव्विर**' नाम
हर ज़र्रे में देख लो, नक़्श उसी के काम

## 'अलग़फ़्फ़ार'

उसके रंग हज़ार हैं, उसके रूप हज़ार
करे ख़ता के बाद भी, बख़्शिश वह '**ग़फ़्फ़ार**'

## 'अलक़ह्हार'

है सारी मख़लूक़ पर, ग़ालिब जिसकी ज़ात
बस में उसी '**क़ह्हार**' के, हैं सबके हालात

## 'अलवह्हाब'

सारी मख़लूक़ात पर, उसका है एहसान
एक '**वह्हाब**' का नाम है, बख़्शिश का सामान

## 'अर्रज़्ज़ाक़'

सबकी हाजत को रवा, करता है '**रज़्ज़ाक़**'
'अश्क' उसी के नाम से, ज़हर बना तिर्याक

## 'अस्सत्तार'

पर्दा डाले ऐब पर, नाम उसका '**सत्तार**'
दुनिया हो या आख़िरत, उसकी है सरकार

## 'अलमोमिन'

चश्मा है ईमान का, 'मोमिन' उसकी ज़ात
रखे हिफ़ाज़त में हमें, बदले जो हालात

## 'अलमुहैमिन'

क़ुदरत उसकी देखिए, सबका रखे ख़याल
बड़ा 'मुहैमिन' नाम है, जाने सबका हाल

## 'अलअज़ीज़'

सबसे आला है वही, कहते जिसे 'अज़ीज़'
उसके ही फ़रमान को, सुनती है हर चीज़

## 'अलजब्बार'

उसके दर पर सब झुकें, ऐसा है दरबार
इसीलिए तो हम उसे, कहते हैं 'जब्बार'

## 'अलमुतकब्बिर'

आलम में आला वही, बड़ी उसी की शान
वह 'मुतकब्बिर' नाम है, अज़्मत की पहचान

## 'अलख़ालिक़'

बख़्शिश उसके हाथ है, 'ख़ालिक़' उसका नाम
जब भी दिल बेचैन हो, उसी का दामन थाम

# दोहे में अल्लाह के 99 नाम

### 'अल्लाह'

कहते हैं 'अल्लाह' सब, तेरी ऊंची शान
हर शै में जो नूर है, तेरी है पहचान

### 'अर्रहमान'

हर एक पर तेरा करम, है तू ही '**रहमान**'
हर आंसू के वास्ते, है तेरी मुस्कान

### 'अर्रहीम'

तेरा नाम '**रहीम**' है, सबका पालनहार
एक इशारे पर तेरे, चलता है संसार

### 'अलमालिक'

'**मालिक**' है संसार का, मुल्क बड़ा है नाम
अपने हर इक हुक्म से, वही बनाए काम

### 'अलकुद्दूस'

सब ऐबों से पाक है, नाम बड़ा '**क़ुद्दूस**'
अपनी हर इक सांस में, करें उसे मेहसूस

### 'अस्सलाम'

रखे सलामत जो हमें, उसका नाम '**सलाम**'
रहमत है सबके लिए, फ़ैज़ उसी का आम



जिस तरह नातगोई में ज़रा सी लग़्ज़िश हो जाने पर आक़बत ख़राब हो जाने का ख़दसा लाहक़ होता है। उसी तरह खालिक़े-कायनात के नामों 'अलजब्बार', 'अलक़ह्हार', 'अलमुतकब्बिर', 'अलहसीब', 'अलजलील' और 'अर्रक़ीब' ऐसे नाम हैं जिनकी तशरीहो-तवज़ीह में अगर ज़रा सी भी लापरवाही और बेइहतियाती हो जाए तो साहिबे-क़लम कुफ्रो-इलहाद का मुर्तकिब हो जाता है। इब्राहीम 'अश्क' ने अल्लाह के इन नामों का अपने दोहों में बड़ी इहतियातो-समझदारी से इस्तेमाल किया है जिससे ज़ाते-खुदावंदी पर हर्फ़ आने का कोई सवाल ही पैदा नहीं होता। उनके दोहों में सादगी, सफ़ाई, शगुफ़्तगी, नग़्मगी, लबो-लेहज़े की शुस्तगी-वो-शाइस्तगी, रानाई-वो-ज़ेबाई और सीले-बला की रवानी भी देखने और मेहसूस करने के लायक़ है।

मालिके -दो जहां के सिफ़ाती नामों के सियाक़ में उनके चन्द फ़न्नी ख़साइस के हामिल दिल आवेज़ां-जां आफ़रीं और खूबसूरत दर्जे-ज़ेल दोहों की पेशकश के साथ ही यह मज़मून मुकम्मल हुआ चाहता है।

### अलवारिस

वारिस है मख़लूक़ का, वह शाहों का शाह<br>
बंदों को दिखलाए जो, हर दम सीधी राह

### अलबाक़ी

फ़ानी हर इक चीज़ है, बाक़ी उसकी ज़ात<br>
उसने ही पैदा किए, सदियों के दिन रात

### अलग़फ़्फ़ार

उसके रंग हज़ार हैं, उसके रूप हज़ार<br>
करे ख़ता के बाद भी, बख़्शिश वह सत्तार

### अलहक़ीम

दानाई से काम ले, उसका नाम हकीम<br>
करम जहां में आम हैं, वह है बड़ा करीम

मज़मून के इख़्तिमाम पर मैं दुआए-गो हूं कि भाई इब्राहीम 'अश्क' ने अल्लाह तबारक तआला के निन्यानवे सिफ़ाती नामों को जिस नेक दिली और खुश उस्लूबी के साथ मंज़ूम किया है बेशक उनकी यह काविश मक़बूले-आम होगी और अल्लाह उन्हें जज़ाए-ख़ैर भी अता करेगा। आमीन।

**रफ़ीक़ शाहीन**<br>
'तालीम मंज़िल' मीरस रोड<br>
अलीगढ़ (उ.प्र.) 202002<br>
मो. 09927146624

अलीगढ़<br>
30 जनवरी 2010

तेरह - ग्यारह मात्रा, बीच-बीच विश्राम
दो मिस्रों की शायरी, दोहा जिसका नाम

इस बात को आसान ज़बान में यूं भी समझा जा सकता है कि अड़तालिस मात्राई दोहा छंद में दो मिस्रे होते हैं और हर मिस्रे के 13 और 11 मात्राओं वाले दो टुकड़ों के दरम्यान वक़्फ़ा होता है और उसकी बह्र फअलुन फ़अलुन फ़ायलुन फ़अलुन फ़अलुन फ़ाअ होती है। चूंकि इब्राहीम 'अश्क' दोहे के अरूज़ी निज़ाम पर क़ुदरते-कामिला रखते हैं इसलिए उनके दोहा छंद क़वायद की कसौटी पर खरे उतरते हैं। वह हिन्दी की पिंगल से बरामद उर्दू के दोहों में बहरो-ज़न अरकान विषम चरन और समचरन की मात्राएं और दरम्यानी वक़्फ़ा जैसे सभी लवाज़मात की अपने दोहों में सख़्ती से पाबंदी करते हुए खरे और साफ़-सुथरे दोहे तख़लीक़ करते हैं।

मुख़्तलिफ़िन्नव मौज़ूआत को दोहे का लिबासे - फ़ाख़िरा अता करने में उन्हें कोई तकलीफ़ नहीं होती है। दोहा निगारी पर उनकी खुदएतमादी इस बात से भी मुतरश्शेह है कि उन्होंने अल्लाह के निन्यान्वे सिफ़ाती नामों को दोहा जैसे मुश्किल बहर में ढ़ालने का हौसला किया है और इस काम को अंजाम देने में वह हंसते-खेलते गुज़र गए हैं। दोहे में उनका यह काम इसलिए भी अनोखा और मुंफ़रिद है कि उनसे पहले यह काम अंजाम देने की तौफ़ीक़ किसी और शायर को नसीब नहीं हुई। उनके ये दोहे ज़ोलीदगी-वो-पेचीदगी और इब्हामो-एहमाल से पाक, साफ़, सुथरे और मआनवीयत से भरपूर हैं। दर्ज ज़ेल उनके चंद दोहों के तनाज़ुर में यह बात खुद-बखुद साबित हो जाती है कि उन्होंने अल्लाह के 'अर्रहमान', 'अलमलिक', 'अलक़ुद्दूस', 'अलक़वी', 'अर्रज़्ज़ाक़' और 'अलमुसव्विर' जैसे सिफ़ाती नामों के मफ़ाहिम को न सिर्फ़ बारीक बीनी से समझा है बल्कि इस फ़न्काराना खूबी के साथ दोहों में बांधा है कि ख़ालिक़े-अर्ज़ो-समा की यह सिफ़ात दोहों में खुद-बख़ुद रौशन हो गई हैं। बतौर नमूना मुलाहिज़ा फ़र्माइए :-

### अर्रहमान

हर इक पर तेरा करम, तू ही है रहमान
हर आंसू के वास्ते, है तेरी मुस्कान

### अलमालिक

मालिक है संसार का, मलिक बड़ा है नाम
अपने हर इक हुक्म से, वही बनाए काम

### अर्रज़्ज़ाक़

सबकी हाजत को रवा, करता है रज़्ज़ाक़
'अश्क' उसी के नाम से, ज़हर बने तिर्याक

### अलमुसव्विर

सूरत गर मख़लूक़ का, बड़ा मुसव्विर नाम
हर ज़र्रे में देख लो, नक़्श उसी का काम



अस्सत्तार वाली रूबाई में क़िब्ला इब्राहीम ने तीसरे मिस्रे में अपना तख़ल्लुस 'अश्क' भी बांधने की जिद्दत का मुज़ाहिरा बअंदाज़े-दिगर किया है। लिसानियातो-लफ़्ज़ियात और मुंजिम्ला तलाज़मात पर चूंकि इब्राहीम 'अश्क' को ग़ैर मामूली महारत और कमा हक़्क़हु क़ुदरत हासिल है लिहाज़ा उन्हीं को ऐसे नादिर कमालात दिखाने का हक़ पहुंचता है। उनमें कितनी तख़लीक़ी क़ुव्वतो-तवानाई है और कितने कसो-बल हैं। वह अच्छी तरह जानते हैं और इसी के बल पर वह दो क़दम आगे बढ़कर एक बार फिर अपने हैरत अंगेज़ जौहर का मुज़ाहिरा कुछ इस तरह करते हैं कि रूबाईयों में एक क़ाफ़िए के बजाय तीन-तीन क़ाफ़ियों से उसके सिंघार करके हमसे अपनी ज़बानदानी और मोजिज़ा बयानी का लोहा मनवा लेते हैं। बतौर नमूना उनकी ऐसी ही दो रूबाईयां दर्ज ज़ेल हैं। हर रूबाई के पहले-दूसरे और चौथे मिस्रे में तीन क़ाफ़िए बआसानी शुमार किए जा सकते हैं। मुलाहिज़ा हो :

## अलख़ाफ़िज़

इंसान की हस्ती को बनाने वाला
ईमान की बस्ती को बसाने वाला
है नूर से पुरनूर वही अलख़ाफ़िज़
शैतान की पस्ती को दिखाने वाला

## अलमुइज़्ज़

शैतान की फ़ितरत को दिखाने वाला
नादान की ज़िल्लत को मिटाने वाला
ऐ 'अश्क' मुइज़्ज़ है वह बड़ी शान उसकी
इंसान की अज़्मत को बढ़ाने वाला

अलमुइज़्ज़ वाली रूबाई के तसीरे मिस्रे में तख़ल्लुस 'अश्क' की शमोलियत भी जिद्दत के ज़मुर्रे में आती है। बहरकैफ़ अल्लाह के निन्यानवे अस्मा-ए-सिफ़ाती को रूबाई जैसी मुश्किल सिन्फ़ मे इब्राहीम 'अश्क' ने जिस ग़ैर मामूली हुनरमंदी और फ़न्काराना चाबुकदस्ती से मंज़ूम किया है यह उन्हीं का काम है। उन्होंने इस नए काम का बीड़ा उठाया तो उसे बहुस्नो-ख़ूबी करके भी दिखाया, जिसके लिए वह यक़ीनन लायक़े-मुबारकबाद हैं।

दोहा निगारी एक मुश्किल फ़न है और जब दोहे उर्दू ज़बान में कहना मक़सूद हो फिर तो मुश्किलों का कोई ठिकाना ही नहीं क्योंकि हिंदी अल्फ़ाज़ के बरख़िलाफ़ दोहे की लंगड़ी बह्र में उर्दू के अल्फ़ाज़ खपाने में बहुत मग़ज़पच्ची करना पड़ता है। दोहा हिन्दी ज़बानो-अदब की एक क़दीम और मक़बूले-आम सिन्फ़े-सुख़न है जिसकी बाक़ायदा इब्तिदा अपभ्रंश ज़बानो-अदब से हुई है। हिंदी ज़बान भी आठवीं सदी से लेकर तेरहवीं सदी तक फैली अपभ्रंश भाषा ही की देन है। दोहा छंद को सही तौर पर मौज़ूं करने के लिए ज़रूरी है कि उसकी मख़सूस बह्र-वज़न, अर्कान, वक़्फा और मुतअय्यीना मात्राई निज़ाम पर गिरफ़्त मज़बूत हो। डॉ. फ़राज़ हामिदी ने दोहा की आसान सी तारीफ़ दोहे में ही क्या ख़ूब नज़्म की है :



मुंदर्जा बाला रूबाईयों से मआनी-ए-इस्म की मज़ाहमत के साथ इज़हारे-ख़याल में मुज़्मिर फ़साहतो-बलाग़त की फ़न्काराना लियाक़त भी खुद-बखुद मुतशर्रेह हो जाती है और सबसे ज़्यादा: अहम, ख़ासुल-ख़ास और क़ाबिले-जिक्र बात जो है वह यह है कि अल्लाह के अस्माए-हुस्ना को मंजूम करने या रूबाई के पयकर में ढ़ालने का यह नादिर ख़याल अल्लाह ने ही उनके दिल में डाला है और उसी के फ़ज़लो-करम से उन्हें अदब में यह अपनी नौ का नया और मुंफ़रिद काम पहली बार अंजाम देने की तौफ़ीक़ नसीब हुई है।

इब्राहीम 'अश्क़' को मैंने इस लिए इख़्तिराई ज़ेहन का हामिल क़रार दिया है कि वह जिद्दत के परस्तार तो बेशक हैं मगर बज़ोमे-जिद्दत वह असनाफ़ की हुबत व माहबत से छेड़ छाड़ बिलकुल पसंद नहीं करते और न ऐसे तजुर्बों में ही दिलचस्पी रखते हैं कि रूबाई को सेमिस्री रूबाई बना कर रख दें और उस पर नाज़ां भी हों। रूबाई में उसकी मुतअय्यना साख़्तों-माहियत को छेड़े बग़ैर उन्होंने अगर तख़लीक़ी इख़्तिराईयत और इंफ़िरादियत का मुज़ाहिरा किया भी है तो वह रूबाई में मज़ीद शगुफ़्तगी, मज़ीद नग़मगी और मज़ीद मुतरन्निम मौसिक़ी की हद तक है। उन्होंने पहली बार अपनी इस इख़्तिराई कदोकाविश से रूबाई के ख़ाके में यह नया रंगो-आहंग रूबाई में एक से ज़ायद क़ाफ़ियों की शमोलियत और उनकी तक़रार से पैदा होने वाली मैसिक़ी की मदद से अंजाम दिया है। उनकी दर्ज ज़ेल तीन अदद रूबाईयों में क़ारीयीन खुद भी मुलाहिज़ा कर सकते हैं कि हर रूबाई के पहले, दूसरे और चौथे मिस्रे में उन्होंने दो क़वाफ़ी का इल्तेज़ाम रख रखा है और इस अमल से रूबाई में जो खुश आहंगी और नग़मगी दोबाला हुई है वह भी क़ाबिले-तवज्जो है।

### अस्सत्तार

इंसान का हर ऐब छुपा देता है<br>
ईमान की इक राह दिखा देता है<br>
ऐ 'अश्क़' बड़ा नाम है सत्तार उसका<br>
शैतान के पंजे से छुड़ा देता है

### अलबासित

अज़्मत के जो अफ़लाक बना देता है<br>
वुसअत से जहानों को सजा देता है<br>
कहता है उसी रब को जहां अलबासित<br>
क़ुदरत से नई आबो-हवा देता है

### अलबसीर

है नूर से पुरनूर बसारत उसकी<br>
हर चीज़ में मसरूर हरारत उसकी<br>
इक नाम है ज़ाते-मुक़द्दस का बसीर<br>
हर नक़्श में मसरूर हरारत उसकी

जहां तक रूबाई का तअल्लुक़ है, यह अहले-फ़ारस की देन है। इब्तिदाअन यह ईरान के क़बीले वालों का लोकगीत था जिसे दिलचस्पी लेकर वहां के शोअरा ने निखारा और 'रूदकी' ने इसे चौबीस अवज़ान से बाबिस्ता कर के मुंतहा-ए-कमाल पर पहुंचाया। रूबाई सूफ़ियों का पसंदीदा नग़मा थी जिसे खांक़ाहों में सन्तूर या इकतारे जैसे साज़ पर मख़सूस धुन में गाया जाता था। इसमें दीनो-मज़हब और अख़लाक़ो-इख़लास से मुतअल्लिक़ मज़ामीन बांधे जाते थे। कुछ शोअरा इसको मौसिक़ियत और साज़ पे गाए जाने की मौज़ूनियत के तआल्लुक़ से इसे एक ही वज़न में मौज़ू करने को तर्जीह देते थे जबकि बहुत से चौबीस अवज़ान ही में इसे नज़्म करना पसंद करते थे।

इब्राहीम 'अश्क़' को रूबाईगो की हैसियत से यह इफ़्तेख़ारो-इम्तियाज़ हासिल है कि उन्होंने छः रूबाईयों में 24 अवज़ान के इल्तिज़ाम को बरत कर रूबाई में अपनी उस्तादाना हैसियत का सिक्का बिठा दिया है। उन्होंने हमाजेहत व हमारंग और मुतनौव्वे-मुतज़ाद मौज़ूआत के इज़ाफ़े से रूबाई को नई वुसअतों से हमकनार भी किया है। अल्लाह के सिफ़ाती निन्यान्वे नामों वाली इनकी निन्यान्वे रूबईयां बज़ाते-खुद उनकी इख़्तिराई ज़ेहनियत और तख़लीक़ी इंफ़िरादियत की ग़म्माज़ हैं। ये रूबाईयां उन्होंने न सिर्फ़ एक से ज़यादा अवज़ान में तख़लीक़ की हैं बल्कि तख़लीक़ी अमल के दौरान अल्लाह के सिफ़ाती नाम को गहराई में उतर कर इसकी मानवीयत के रंगो-बू का इरफ़ान भी हासिल किया है और इसे फ़न्नी व फ़िक्री निज़ाम के ताबे करके इसे बहुस्नो-ख़ूबी रूबाईयों के पयकर में ढ़ाला भी है। अल्लाह के अस्मा-ए-हुस्ना से मंसूब उनकी इन रूबाईयों से यह हक़ीक़त भी वाशगाफ़ हो जाती है कि रूबाईयों के ख़ालिक़ को क़ुरआनी आयात और अहादीसे-नबवी का भी ख़ासा दरक हासिल है। अपने इस दावे की दलील में उनकी चन्द रूबाईयां पेश करना मेरे लिए ज़रूरी हो जाता है।

## अल्लाह

अल्लाह तेरा नाम है अज़्मत वाला
अल्लाह तेरा नाम है रहमत वाला
ख़ालिक़ है तू ही दोनों जहां का मालिक
अल्लाह तेरा नाम है हिक्मत वाला

## अर्रहीम

सरचश्मा है बख़्शिश का बड़ा वह है रहीम
इंसान को देता है वही अक़्ले-सलीम
मांगें जो दुआओं में अता करता है
है सबके लिए उसकी बराबर तक़्सीम



# 'अल्लाह ही अल्लाह' एक रफ़ी-उश्शान कारनामा

- रफ़ीक़ शाहीन

इब्राहीम 'अश्क' मोहताजे-तआरूफ़ नहीं है। न सिर्फ़ बर्रे-सग़ीर बल्कि सरहदों के उस पार, बैरूनी ममालिक में भी जहां-जहां उर्दू की बस्तियां आबाद हैं उनका नामे-नामी गुलो-गुलज़ार की तरह अपनी महक लुटा रहा है। दुनिया-ए-अदब हो या फिल्म इन्डस्ट्री, उनका सिक्का हर जगह चल रहा है। मौसूफ़ एक हमाजहत व हमारांग क़लमकारो-फ़न्कार हैं। तहक़ीक़ हो या तन्क़ीद, नावेल निगारी हो या अफ़साना निगारी, तर्जुमानिगारी हो या शायरी आप हर मैदान के बांके शहसवार हैं और आपकी मार्काआराईयों नीज़ फ़तूहात का सिलसिला दराज़ है। एक फ़आल क़लमकार की तरह आपके रोज़ो-शब अदबी सरगर्मियों में ही बसर होते हैं। आपकी तस्नीफ़ात की तादाद, काम और रसाइलो-जराइद में आपके नाम का इन्द्राज बज़ाते-खुद इस बात का पुख़्ता सुबूत हैं।

'अश्क' फ़ितरतन एक मुश्किल पसंद इंसान हैं। जिस तरह यूरोप के शायर 'कालवेज' पायमाल राहों पर चलने के बजाय पेचीदा और बलखाए रास्तों पर चलना पसंद करते थे, उसी तरह इब्राहीम 'अश्क' भी इख़्तिरा पसंद वाक़े हुए हैं और अदब में कुछ नया कर दिखाने का उनमें हौसला भी ख़ूब है और जज़्बा भी। शेरी असनाफ़ में रूबाई और दोहा मुश्किल तरीन असनाफ़े-सुख़न माने जाते हैं और यह हक़ीक़त भी है कि जिस तरह रूबाई मौज़ूं करते वक़्त बड़े-बड़े उस्ताद शोअरा के दांतों तले पसीना आ जाता है उसी तरह बज़ाहिर आसन दिखाई देने वाले दोहा ने भी अच्छे-अच्छे शायरों को तंगी का नाच नचा दिया है और जिस तरह ज़रा सी चूक से रूबाई, क़ता के ख़ाने में चली जाती है उसी तरह दोहा भी आसानी से हाथ नहीं आता और अच्छे-अच्छों को गुमराह कर देता है। शायर कहता तो दोहा है और बन जाता है सिरसी छंद जैसा कि जमीलुद्दीन 'आली' के साथ हुआ कि दोहा के नाम पर वह सिरसी बह्र में ही भटकते रहे। नतीजतन नक़्क़ादे-फ़न ने उनके दोहों को बयक जुंबिशे-क़लम मुस्तर्द कर दिया। रूबाई की तरह दोहा भी मख़्सूस बहर, वज़न और मुतअय्यना मात्राओं को पाबंद होता है। इन असनाफ़ में कामयाबी सिर्फ़ उसी शायर का मुक़द्दर बनी है जो इन असनाफ़ के मेहवरो-अवज़ान और अरकान पर अपनी मज़्बूत गिरफ़्त रखता है। इब्राहीम 'अश्क़' अगर इन असनाफ़े-सुख़न में कामयाबो-कारमरान हैं तो इसकी वजह भी यही है कि अरूज़ो-क़वायद पर उन्हें क़ुदरते-कामिला हासिल है। उन्होंने रूबाईयां और दोहे तख़लीक़ कर के उन पर अपनी महारत का सिक्का तो बिठाया ही है लेकिन हैरतअंगेज़, क़ाबिले-तवज्जो और लायक़े-दाद कारनामा तो उनका यह है कि उन्होंने रूबाई और दोहा दोनों मुश्किल असनाफ़ में अल्लाह के निन्यान्वे (99) अस्माए-हुस्ना या तौसीफ़ी नामों को बड़ी फ़न्नी महारत और कामयाबी व ज़फ़रयाबी के साथ मंज़ूम किया है।



अस्मा-ए-इलाही की तख़लीक़ी फ़िक्रो-इबादत इसलिए भी ज़रूरी होती है कि इसके मआनी और मतालिब को सामने रखकर दुआ करने वाला जब दुआ करता है और बारगाहे यज़्दी में रूहो-क़ल्ब की हुज़ूरी के साथ अपनी मारूज़ात पेश करता है तो उन मानी का इस्तख़्सार मज़ीद ख़ुशू-वो-खुज़ू पैदा कर देता है जो दुआ का मग़्ज़ और असली रूह है। दुआ में यह कैफ़ियत बारगाहे-मुजीबुद्दावात में मक़बूलियत का बाइस बनती है और इस्तिजाबत का आला मक़ाम हासिल कर लेती है और यह बात तो शोहरए-आम है कि नस्र के मुक़ाबले में रूह और क़ल्ब पर अशआर ज़्याद: असर अंदाज़ होते हैं जो पर्दा-ए-समाअत से टकरा कर दिलो-दिमाग़ को मुतास्सिर करते हैं और रूह वज्द में आ जाती है व दुआ करने वाले के बदन में इरतेआश पैदा हो जाता है और रोंगटे खड़े हो जाते हैं जो क़ुबूलियते-दुआ के आसार हैं। साहिबे-निस्बत हज़रात का कहना है और तर्जुबा भी है कि जिस दुआ में बदन पर लरज़ा तारी हो जाए और रोंगटे खड़े हो जाएं तो समझ लो कि दुआ क़बूल हो गई।

फ़र्माने-नबवी सल्ल. है 'इन्न मिनश्शेअरि लहिक्मतुन'। बेशक बाज़ अशआर हिकमत से पुर हुआ करते हैं और लोगों के दिलों को मोह लिया करते हैं। ऐसे ही पुरकशिश अशआर में से ये दोहे और रूबाईयात हैं। मोहतरम इब्राहीम 'अश्क' साहब ने अस्मा-ए-इलाही की तख़लीक़ो-तफ़सीर में दोहे और रूबाईयात का जो अनोखा और अछूता तर्ज़ अख़्तियार फ़र्माया है वह उन्हीं सहरकुन (जादू करने वाले) तर्ज़ों में से एक तर्ज़ है और फिर सोने पर सुहागा यह कि बिरादरम मक़बूल 'वाजिद' साहब ज़ादल्लाहु इल्मुहूँ ने इसमें चार चाँद लगा दिए हैं जो कि इस किताब के मुरत्तिब हैं। वैसे भी बज़ाते-ख़ुद जनाब मक़बूल 'वाजिद' साहब एक बेहतरीन सहाफ़ी, नस्र निगार और शायर हैं। मज़मून निगारी और मंज़रकशी में उनको यदेतूला हासिल है। उनकी तसानीफ़ो-तालीफ़ और भी हैं जो मक़बूले-आम हैं। 'अल्लाहुम्म ज़द फ़ज़द' (अल्लाह उनके इल्मो-हुनर में मज़ीद इज़ाफ़ा फ़र्माए।) आमीन!

बहरकैफ़ 'अल्लाह ही अल्लाह' किताब की इशाअत एक अच्छी कोशिश है, जो ख़ैर और भलाई फ़रोग़ देने वाली है। मेरी दुआ है कि अल्लह इज़्ज़ो जल इसको (किताब को) मक़बूले-आमो-ख़ास फ़र्माए और मुसन्निफ़ो-मुरत्तिब के लिए ज़ख़ीरा-ए-आख़िरत फ़र्माए और यह किताब दोनों ही शख़्सियतों के लिए ज़रिया-ए-निजात और मग़फ़िरत का सबब हो। आमीन या रब्बुल आलमीन।

फ़क़त



07/9/2010

(क़ाज़ी अब्दुल लतीफ़ ख़ान क़ासमी)
क़ाज़ी शहर, भोपाल

★★★

बिस्मिल्लाहिर्रहमानिर्रहीम

# कलिमाते-तहसीनो-तबरीक

## हज़रत क़ाज़ी अब्दुल लतीफ़ ख़ान साहब क़ासमी, क़ाज़ी शहर, भोपाल (म.प्र.)

**अल्हम्दुलिल्लाह व सलामुन अला इबादिहिल्लज़ीनस्तफ़ा। अम्मा बआद।**

ख़ालिक़े-कायनात अल्लाह रब्बुल इज़्ज़त जिसने इस दुनिया को वजूद बख़्शा और मुख़्तलिफ़ आलम पैदा किए और अपनी सिफ़त यह ज़िक्र फ़र्माई कि वह रब्बुलआलमीन है, तमाम जहानों का पालनहार है और हर ज़ी रूह को उसके लायक़ और मुनासिब रोज़ी फ़राहम करने वाली ज़ात उसी की ज़ाते-अक़्दस है। वह रहमे-मादर में (जनैन को) क़रारशुदा नुत्फ़े को इस्तक़रारे-हमल से लेकर वज़्ए-हमल तक मां के पेट में उसके लायक़ और मुनासिब ग़िज़ा बाहम पहुंचाता है और रहमे-मादर में उसकी बेहतरीन परवरिश करता है। फिर जीता-जागता बच्चा बनाकर उस काल कोठरी से निकालता है और जिस शक्लो-सूरत में चाहता है ढ़ाल देता है। 'फ़ी सूरतिम माशाअ रक्कबक' और उसने रहमे-मादर में लाखों-करोड़ों नक़्शे खींच दिए जो एक दूसरे से कभी मिलते नहीं। वह कितना बड़ा सानेअ व कारीगर नीज़ डिज़ाइनर है कि बेशुमार इंसानों के मुखौटे और चेहरे बना दिए जो एक दूसरे से आपस में मिलते नहीं हैं। गोया वह इतना माहिर डिज़ाइनर है कि उसने जो एक नक़्शा खींच दिया दोबारा उसको बनाना अपनी तौहीन समझता है। लिहाजा नित् नए-नए नक़्शे वह बना रहा है। उसकी इस अज़ीम तख़लीक़ का सिलसिला आज भी जारी है और ताक़यामत जारी रहेगा।

यह परवर दिगारे-आलम वह है जो रूए-ज़मीन पर आदमी से लेकर चरिंद-परिंद तक सभी को रोज़ी फ़राहम करता है तो ज़मीन की तहों में कीड़े-मकोड़ों को भी रोज़ी फ़राहमक करता है तो ज़ुमीन की तहों में कीड़े-मकोड़ों को भी रोज़ी पहुंचा रहा है और उनको ज़िंदा रखे हुए हैं। साथ ही साथ दरिया-वो-समंदरों में भी जो बेशुमार मख़्लूक हैं उनका रोज़ी-रसां भी सिर्फ उसी अल्लाह की वाहिद ज़ाते-पाक है। उसके रोज़ी-रसां होने का करिश्मा तो यह है कि बच्चा अभी पैदा नहीं हुआ कि मां की छाती में दूध के चश्मे जारी फ़र्मा दिए और आने वाले नौमौलूद की रोज़ी का मुनासिब इन्तेज़ाम फ़राहम कर दिया।

उस क़ुदमी-उल-सिफ़ात ज़ाते-गिरामी का जहां एक नाम 'अल्लाह' है (अल्लाह तो उसकी ज़ाती नाम है जिससे वह दुनिया-जहान में जाना पहचाना जाता है) लेकिन उसी के साथ उसके बहुत सारे सिफ़ाती नाम भी हैं जिनमें से बहुतों का ज़िक्र क़ुरआन मजीद में भी है और बहुत से नाम हदीस पाक से भी साबित हैं। इन सिफ़ाती नामों के मुतअल्लिक़ ख़ुद क़ुरआने-करीम में फर्माया गया है कि 'वलिल्लाहिलअस्माउलहुस्ना फ़द्ऊह बिहा' (और अल्लाह के लिए अच्छे-अच्छे नाम हैं, सो तुम हमेशा उसको अच्छे नामों से पुकारो।)

ज़ेरे-नज़र किताब 'अल्लाह ही अल्लाह' जिसकी तालीफ़ो-तसनीफ़ मुहहिब्बी व मुकर्रमी जनाब इब्राहीम 'अश्क' साहब मुद्दज़िल्लहुल आली ने की है और अस्मा-ए-इलाही की तख़लीक़ो-तफ़सीर बहुत अच्छे और निराले अंदाज़ में दोहे व रूबाईयात की शक्ल में की है जिसमें ज़बान आसान और शुस्ता इस्तेमाल की है और कहीं भी शेरी अदब के मयार को गिरने नहीं दिया है।



और अल्लाह के नाम दोहों में ढ़लता रहा। बस ख़ुदा से यही दुआ है कि वह मेरे इस काम को क़ुबूल फ़र्माए और जो कोई उनको पढ़े उनके गुनाहों को भी बख़्श दे।

मुझे यह जान कर बेहद मसर्रत हो रही है कि मेरे अज़ीज़ दोस्त और अदीबो-सहाफ़ी भाई मक़बूल 'वाजिद' साहब अपने इशाअती शोबा 'शेरी' अकादमी, भोपाल के ज़ेरे-इहतिमाम मेरे द्वारा दोहे और रूबाई में कहे गए अल्लाह के इन तमाम 99 सिफ़ाती नामों को 'अल्लाह ही अल्लाह' उन्वान से उर्दू के साथ-साथ देवनागरी रस्मुल-ख़त में भी किताबी शक्ल में फ़ी सबीलिल्लाह शाया करके मंज़रे-आम पर लाने जा रहे हैं। यक़ीनन भाई मक़बूल 'वाजिद' की यह इशाअत क़ाबिले सद मुबारकबाद है और मैं अल्लाह रब्बुल इज़्ज़त से दुआ-ए-गो हूं कि मेरे साथ ही साथ अल्लाह तआला इन्हें भी जज़ा-ए-ख़ैर अता करे और मज्मूआ 'अल्लाह ही अल्लाह' क़ुबूले-आम हो।


**इब्राहीम 'अश्क'**
सी-3/392, 'अल-अंसार'
मिल्लत नगर, अंधेरी (प.)
मुम्बई-400053, मो. 09820384921


मुम्बई
01 जनवरी 2010

★★★



## अलख़ाफ़िज़

( तीन क़वाफ़ी का इल्तिजाम )

इंसान की हस्ती को बनाने वाला
ईमान की बस्ती को बसाने वाला
है नूर से पुरनूर वही अलख़ाफ़िज़
शैतान की पस्ती को दिखाने वाला

## अलमुइज़्ज़

( तीन क़वाफ़ी का इल्तिजाम )

शैतान की फ़ितरत को दिखाने वाला
नादान की ज़िल्लत को मिटाने वाला
ऐ 'अश्क़' मुइज़्ज़ है वह बड़ी शान उसकी
इंसान की अज़्मत को बढ़ाने वाला

बंदलने लगा और इसी कैफ़ियत में एक दिन मुझे ख़याल आया कि रूबाई ही की तरह सिन्फ़े-दोहा में भी अल्लाह के 99 नाम कहे जाएं। कई दिनों तक इसी धुन में लगा रहा

## अलक़वी

( सिर्फ़ एक क़वाफ़िया बदलता है )

जितनी भी है क़ूव्वत वह उसी के दम से
जितनी भी है क़ुदरत वह उसी के दम से
कमज़ोर है सब वह ही क़वी है यारो
जितनी भी है ताक़त वह उसी के दम से

## अज़्ज़ाहिर

( सिर्फ़ क़ाफ़िया बदलता है )

मामूर है हर चीज़ में जल्वा तेरा
भरपूर है हर चीज़ में जल्वा तेरा
हर आंख ये कहती है कि ज़ाहिर तू है
पुरनूर है हर चीज़ में जल्वा तेरा



से देखा जाए। मेरी समझ में कुछ भी नहीं आ रहा था कि क्या करूं? क्या न करूं? उन दिनों मैं रूबाईयात कहने में मसरूफ़ था। यह धुन ऐसी लगी थी कि कई तजुरबाती रूबाईयां जिनमें कुछ गैर मंक़ूता, दो क़वाफ़ी और तीन क़वाफ़ी और सिर्फ़ एक हर्फ़ या एक लफ़्ज़ बदल कर मिस्रा कहने वाली रूबाईयां मैंने कह डाली थी। इसी दरम्यान खुदा ने मेरी मुश्किल आसान करते हुए मेरे ज़ेहन में यह डाल दिया कि मैं अल्लाह के 99 सिफ़ाती नामों को रूबाई के पयकर में ढ़ालने की कोशिश करूं। शुरू-शुरू में यह काम मुश्किल ज़रूर लगा लेकिन जब आग़ाज़ हो गया तो अल्लाह तआला मेरी मुश्किलों को आसान करता चला गया और फिर महीनों मैं इसी धुन में लगा रहा। फिर तो रफ़्ता-रफ़्ता अल्लाह के सभी 99 नाम रूबाईयात में ढ़लते चले गए। चंद रूबाईयात मुलाहिज़ा हों जिनमें क़वाफ़ी के तजुर्बात मौजूद हैं:

कुछ और रूबाईयात मुलाहिज़ा करें जिसमें एक से ज़्यादा: क़वाफ़ी का इल्तिज़ाम मौजूद है या एक ही लफ़्ज़ की तब्दीली से पूरे मिस्रे को कहा गया है।

जब मैंने अल्लाह के 99 नाम सिर्फ़ रूबाईयात में कह कर मुकम्मल कर दिए तो दिलो-दिमाग़ को बड़ा सुकून मिला। लेकिन यह सुकून दुबारा इज़्तिराब की कैफ़ियत में

## अस्सत्तार

(दो कवाफ़ी का इल्तिजाम)

इंसान का हर ऐब छुपा देता है
ईमान की इकराह दिखा देता है
ऐ 'अश्क़' बड़ा नाम है सत्तार उसका
शैतान के पंजे से छुड़ा देता है

## अलबसीर

(दो क़वाफ़ी का इल्तिजाम)

है नूर से पुरनूर बसारत उसकी
हर चीज़ में मसरूर हरारत उसकी
इक नाम है उस ज़ाते-मुक़द्दस का बसीर
हर नक़्श में मामूर इबारत उसकी

# अपनी बात

वैसे तो अल्लाह तबारक तआला की तारीफ़ अगर तमाम ज़मीनो-आसमान को काग़ज बना लें, सात समुन्दर को रौशनाई बना लें और सारे जंगल काट कर क़लम बना लें और फिर उसकी हम्दो-सना लिखें तो भी उसकी तारीफ़ लिखने का हक़ अदा नहीं हो सकेगा। मैंने इसे शायराना अंदाज़ में यूं कहा है:

अल्लाह के 99 सिफ़ाती नाम हैं। उनमें से किसी एक नाम की ख़ूबी या ख़ुसूसियात

धरती को काग़ज़ मैं बनाऊं, सात समुन्दर स्याही
सारे जंगल क़लम बनाऊं, दूं मैं तेरी गवाही
तेरा रूप लिखा नहीं जाए रे सजना, रूप लिखा नहीं जाए

का बयान भी किसी इंसान् के बस की बात नहीं है। ऐसे काम की तक्मील के लिए कहा गया है कि अल्लाह जब भी किसी काम को कराना चाहता है किसी इंसान को वह सलाहियत देकर करा लिया करता है। मेरी बिसात ही क्या कि मैं अल्लाह के इन 99 नामों को रूबाई और दोहे की अस्नाफ़ में ढ़ाल कर उनकी सिफ़ात का बयान करता। सच तो यह है कि अल्लाह ने इस काम के लिए मुझ नाचीज़ का इन्तिख़ाब कर मुझसे यह काम करा लिया। किसी भी ज़बानो-अदब में इस तरह का काम पहली बार हुआ है कि अल्लाह के 99 नामों की सिफ़ात का बयान शायरी में हुआ है और वह भी रूबाई और दोहे जैसी मुश्किल अस्नाफ़ में।

क़ारीयीन हज़रात यह ज़रूर जानना चाहेंगे कि मुझ गुनहगार को यह तहरीक कैसे मिली और मुझे यह ख़याल कैसे आया? दरअसल 'तरकश' के एडीटर जनाब 'फ़राग़' रूहवी ने जब हम्द नम्बर शया करने का इरादा किया तो मुझसे एक मज़मून की दरख़्वास्त की और कहा कि मैं अल्लाह के 99 नामों की सिफ़ात बयान करते हुए एक मज़मून उनके लिए लिख दूं। मैं कई दिनों तक इस पर सोचता रहा। मेरे दिल में बार-बार ख़याल आया कि ऐसा मज़मून तो कोई भी लिख सकता है। मुझे तो कुछ ऐसा तख़्लीक़ी काम अंजाम देना चाहिए जो सब से मुन्फ़रिद हो और जिसे इल्मो-अदब की दुनिया में क़द्र की निगाह



अवज़ानो-औसाफ़ के दायरे में बंधे रहना तो दूसरी तरफ़ दुनिया के ख़ालिक़ो-मालिक के बाबरकत निन्यानवे नामों को उसकी ज़ाते-सिफ़ात और औसाफ़ को शेर में ढ़ालना जिससे मआनी और मफ़हूम में रत्ती-माशे बराबर भी तसन्नो और बनावट की गुंजाईश नहीं, यह किसी आम तख़लीक़कार के दिल-गुर्दे की बात नहीं। लेकिन जिस अक़ीदतो-मुहब्बत और खुशउस्लूबी के साथ जनाब इब्राहीम 'अश्क' ने यह काम सरअंजाम दिया है वह यक़ीनन मुबारकबाद के मुस्तहक़ तो हैं ही साथ ही साथ अल्लाह जल्ले शानहु भी यक़ीनन उन्हें आख़िरत में बेहतरीन जज़ा-ए-ख़ैर भी देगा। ज़बानो-बयान का ऐसा अनोखा और नायाब अंदाज़ शाज़ो-नादिर ही कहीं और देखने को मिलेगा।

यही वजह रही कि पिछले दिनों जब उनका भोपाल आना हुआ तो दौराने-क़याम उन्होंने अस्माउलहुस्ना के दो-चार दोहे और रूबाईयों को जब सुनाया तो जैसे क़ल्ब में एक ईमानी हरारत पैदा हो गई और दिल ने बेशाख़्ता कहा कि इन तमाम दोहों और रूबाईयों को किताबी शक्ल में बग़र्ज़े-सवाब मंज़रे-आम पर लाया जाना चाहिए और अल्हम्दुलिल्लाह अल्लाह के इन निन्यानवे सिफ़ाती नामों को उर्दू और हिन्दी दोनों ही रस्मुलख़त में 'अल्लाह ही अल्लाह' उन्वान से किताबी सूरत में फ़ीसबीलिल्लाह 'शेरी' अकादमी, भोपाल के ज़ेरे-इहतिमाम शाया कर मंज़रे-आम पर लाया गया है कि तख़्लीक़कार भाई इब्राहीम 'अश्क' और मुरत्तिब दोनों के सफ़रे-आख़िरत का सामान साबित हो। उलेमा-ए-दीन का कहना है कि अल्लाह की ज़ाते-सिफ़ात को पढ़ना, लिखना, सुनना और आम करना बाइसे-सवाब भी है और आख़िरत का बेहतरीन कारे-ख़ैर भी। लिहाज़ा इन्हीं मसालिहत के बाइस किताब 'अल्लाह ही अल्लाह' आपकी ख़िदमत में लेकर हाज़िर होने की जसारत कर रहा हूं और अल्लाह रब्बुल-इज़्ज़त से दुआ-ए-गो हूं कि अल्लाह अपने अस्माउलहुस्ना के तुफ़ैल में जज़ा-ए-ख़ैर से नवाज़े और इस तस्नीफ़ को मक़बूले आम करे। साथ ही साथ मैं उन तमाम क़ारीयीन हज़रात से भी इल्तिमास करता हूं कि वह अपनी दुआओं में नाचीज़ को ज़रूर शामिल करें।

**मक़बूल 'वाजिद'**
महासचिव
'शेरी' अकादमी, भोपाल

भोपाल, 26 जनवरी 2010

अल्लाह अगर मुल्के-अदम वाला है
हर इक का सहारा है करम वाला है
है आलमे - इसरार उसी के दम से
मालिक है इरम का वो हरम वाला है

बाक़ी सभी अस्नाफ़े-सुख़न की तरह रूबाई भी अह्ले-अरब की ही ईजाद है। यह और बात है कि फ़ारसी अदब ने इसे जाहो-जलाल बख़्शा। शुरू-शुरू में इस सिन्फ़ को 'तराना' या 'दो बीती' कहते थे। उर्दू की तमाम अस्नाफ़े-सुख़न में रूबाई सबसे मुश्किल सिन्फ़ है। यही वजह है कि इस अहद में इस मुश्किल सिन्फ़ पर तबाआज़माई करने वाले शायर हज़रात अब उंगलियों पर गिने जा सकते हैं जिनमें बिलाशुब्ह जनाब इब्राहीम 'अश्क' का नाम सफ़े-अव्वल के रूबाई निगार में शुमार किया जाता है। उन्होंने दिगर शोअरा की तरह सिर्फ़ रूबाई की ज़बान पर ही अपनी सलाहियतों को सर्फ़ नहीं किया है बल्कि ज़बान और मौज़ू दोनों को ही बराबर का दर्जा अता किया है। साथ ही साथ दौरे-हाज़िर के इंसानी मसाइल को भी बड़ी चाबुक-दस्ती और महारत के साथ अपनी रूबाईयों में ढ़ाला है जिसमें आम रविश से हटकर नित नए-नए तजुर्बात भी किए हैं। कुछ तजुर्बात तो इतने अनोखे और हसीन हैं कि बेसाख़्ता उन्हें दाद देने को जी चाहता है। जैसे रूबाई का सिर्फ़ एक लफ़्ज़ बदले और मिस्रा वही का वही रहे लेकिन बात में मानी पैदा हो जाए, ऐसा किसीऔर के यहां बहुत कम देखने को मिलता है :

सर-दर्द मुहब्बत में मज़ा देता है
हर दर्द मुहब्बत में मज़ा देता है
ये दर्द बुरी चीज़ है माना हमने
पर दर्द मुहब्बत में मज़ा देता है

इब्राहीम 'अश्क' ने दो हज़ार से भी ज्याद: रूबाईयां कही हैं, जिसमें उन्होंने हर तरह के मज़ामीन को बांधा है और बेश्तर मज़ामीन को नया पयकर अता किया है जो उनका ही वस्फ़े-ख़ास है।

अस्माउलहुस्ना के निन्यानवे सिफ़ाती नामों को दोहे और रूबाई की सिन्फ़ में शेरी जामा पहनाना कोई मामूली काम नहीं है। एक तरफ़ दोहे और रूबाई की मात्रा और



'अश्क' जिनका मैदाने-शेरो-अदब में बड़ा मक़ाम है और सभी असनाफ़े-सुख़न में उन्होंने भरपूर तबाआज़माई की है बल्कि 'लालन' और 'चहारन' जैसी कई सिन्फ़ों के मूजिद भी हैं ने अल्लाह के निन्यानबे सिफ़ाती नामों को दोहे और रूबाई में मंजूम करके बड़ा अहम काम अंजाम दिया है जिसे रहती दुनिया तक लोग याद रखेंगे और जिसका पढ़ना क़ारीयीन के लिए भी अज्रे-सवाब है और आख़िरत में शायर की जज़ाए-ख़ैर का भी बाइस बनेगा।

इस सिलसिले में क़ुरआन मजीद के पारा-9, सूरह एराफ़ की आयत 100 में अल्लाह तआला फ़र्माता है "व लिल्लाहिल अस्माउलहुस्ना फ़दऊहुबिहा" (और अल्लाह के लिए अच्छे-अच्छे नामं हैं सो तुम हमेशा उसको अच्छे नामों से पुकारो) इसी तरह हदीसे-पाक कि किताब 'मिश्कात शरीफ़' सफ़हा-199 में भी आया है कि "बेशक अल्लाह तआला के निन्यान्वें (99) यानी एक कम सौ (100) नाम हैं, जिसने इनको मेहफ़ूज़ कर लिया यानी इनको याद किया और उन पर ईमान लाया वह जन्नत में पहुंच गया।" फ़र्माने-इलाही और इर्शादे-नबवी से ही मुतास्सिर होकर इब्राहीम 'अश्क' ने 'अस्माउलहुस्ना' को मंजूम करने की जसारत की है और माशाअल्लाह ख़ूब से ख़ूबतर और अल्लाह की शायाने-शान ही दोहे और रूबाई के अवज़ान में शेरी जामा पहनाने की कोशिश की है। इस सिलसिले में 'अश्क' साहब खुद ही फर्माते हैं -

सब होंगे फ़ना तू ही रहेगा आख़िर<br>
क़ुरआन से ये बात हुई है ज़ाहिर<br>
कहता है अकक़ीदत से ररूबाई तेरी<br>
बख़्शिश के लिए 'अश्क' हुआ है हाज़िर

अल्लाह को नुक़्ता पसन्द नहीं है मगर वह सबसे बड़ा नुक़्ता नवाज़ भी है। शायद इब्राहीम 'अश्क' के ज़ेहन में भी यह बात रही होगी तभी तो उन्होंने बग़ैर नुक़्ते की रूबाई भी कहकर जहां इसके औज़ानो-अवसाफ़ को क़ायम रखा है वहीं सिन्फ़े-रूबाई को एक नया आयाम भी दिया है। एक ऐसा नायाब तजुर्बा किया है जिसकी मिसाल किसी और शायर के यहां आपको शाज़ो-नादिर (Rare) ही मिलेगी। बग़ैर नुक़्ते की रूबाई का आग़ाज़ उन्होंने अल्लाह की वाहिद ज़ाते-पाक के नाम से ही किया है :-



नमूना है लिहाज़ा बाज़ शोअरा ने इसे अपने शेरी मीज़ान में तौलने की कोशिश की और फिर इसके मंज़ूम होने का गुमान किया।

अहले-मक्का में राइज्ज शेरो-शायरी की इस खुराफ़ात के पेशे-नज़र ही क़ुरआन-मजीद के पारा-19 'वक़ालल्लज़ीन' में 'अश्शोअरा' सूरत आई है जिसमें 'वश्शोअरा यत्तब्बिउहूमुलग़ाऊन' (और शायरों की बात पर चलें वही जो बेराह हैं) जिसकी तफ़सीर शेखुल-इस्लाम हज़रत मौलाना शब्बीर अहमद साहब उस्मानी रहम. ने यूं बयान की है कि 'क़ाफ़िर लोग पयग़म्बर (हज़रत मुहम्मद सल्ल.) को कभी काहिन बताते, कभी शायर। सो फ़र्माया कि शायरी की बातें महज़ तख़ैय्युलात होती हैं, तहक़ीक़ से उसको कोई लगाव नहीं होता है। इसलिए उसकी बातों से बजुज़ गर्मी-ए-महफ़िल या वक़्ती जोश और वाह! वाह! के किसी को मुस्तक़िल हिदायत नहीं होती। (हालांकि पयग़म्बर की सोहबत में क़ुरआन मजीद सुन-सुन कर हज़ारों आदमी नेकी और परहेज़गारी पर उतर आए) इसी तरह शायर ने जो भी मज़्मून पकड़ लिया उसको बढ़ाते ही चले गए। अगर उसकी तारीफ़ की तो आसमान पर चढ़ा दिया और अगर मुज़म्मत की तो सारी दनिया के ऐब उसें जमा कर दिए। मौजूद को मादूम और मादूम को मौजूद साबित करना उसके बाएं हाथ का खेल है। ग़र्ज़, झूठ, मुबालग़ा और तख़ैय्युल के जिस जंगल में निकल गए फिर मुड़कर नहीं देखा।

मगर जो कोई शेर में अल्लाह की हम्द कहे या नेकी की तरग़ीब दे या कुफ्र की मुज़म्म्त या गुनाह की बुराई करे या काफ़िरे-इस्लाम की हिजू करे या उसका जवाब दे या किसी ने उसको ईज़ा पहुंचाई उसका जवाब दिया ऐसा शेर ऐब नहीं। चुनांचे हज़रत हस्सान बिन साबित रज़िअल्लाह अन्हु वग़ैरह ऐसे ही अशआर कहते थे। इसलिए हुजूर सल्ल. ने फ़र्माया कि "इन काफ़िरों का जवाब दो रूहुल क़ुद्दूस तेरे साथ है।"

इससे साबित होता है कि हम्द, सना, मन्क़बत, सलाम और नाते-पाक वग़ैरह की काविश जिसमें कि शायर अल्लाह की मदह और सरवरे-कायनात हुज़ूरे-पाक सल्ल. के औसाफ़ बयान करता है बेशक यह उस शायर का कमाल है। वैसे भी हर अदीबो-शायर थी यह दिली ख़्वाहिश होती है कि वह इस निस्बत से अपनी जज़ा-ए-ख़ैर के लिए कुछ न कुछ ऐसा कारनामा ज़रूर अंजाम दे जिससे उसे आख़िरत में सुर्ख़रूई नसीब हो। मेरे अज़ीज़ दोस्त और हिन्दो-पाक के मशहूरो-मारूफ शायर व नग़्मा निगार भाई इब्राहीम

# अर्ज़े-मुरत्तिब

शायरी की रिवायत बहुत क़दीम है। शायद उतनी ही क़दीम, जितनी कि आदमी के आलमे-वजूद में आने की तारीख़। अल्लाह-रब्बुल-इज़्ज़त ने जब हज़रत आदम अलै. को गोयाई (बातचीत का सलीक़ा) अता किया होगा तो बहुत हद तक मुम्किन है कि उसमें ग़िनाईयत, मौसिक़ी, रानाई और खुशलिहानी सभी कुछ शामिल रहा होगा और यही सारे औसाफ़ तो शायरी के अहम जुज़ होते हैं। अय्यामे-जाहिलियत के ज़माने में तो पूरे अरब में उमूमन और अह्ले-मक्का में खुसूसन शायरी का बड़ा बोल-बाला था। उस वक़्त शायरी उरूज पर थी और शायरों की बड़ी क़द्रो-मंज़िलत की जाती थी। यह आम रिवाज था कि सबसे अच्छे शायर का कलाम जली अल्फ़ाज़ में रक़म करके ख़ाना-ए-खुदा (हरम शरीफ़) के दरवाज़े पर आवेज़ां कर दिया जाता था और पूरे साल अह्ले-मक्का बिलखुसूस शोअरा-ए-किराम हसरतो-इश्तियाक़ की नज़रों से उस कलाम को देखा और पढ़ा करते थे। कहने का मतलब यह कि वह शायर अपने आपको बहुत खुशनसीब समझा करता था जिसका कलाम दरे-मौला पर आवेज़ां कर दिया जाता था इस तरह अह्ले-मक्का में वह **'बेस्ट शायर ऑफ द ईयर'** के लक़ब से सरफ़राज़ किया जाता था और भरपूर दादो-तहसीन व इनामो-इकराम से भी नवाज़ा जाता था।

अरब में जब दीने-इस्लाम का ज़ुहूर हुआ तो इस फ़र्सूदा रस्मो-रिवाज को हमारे नबी-ए-करीम सल्ल. ने शिर्को-बिद्अत क़रार देते हुए इसे सिरे से ख़ारिज कर दिया लेकिन बहुत से शोअरा-ए-किराम का आज भी कहना है कि क़ुरआन मजीद जो अल्लाह की किताब है वह भी मंज़ूम है। जिस वक़्त नज़ूले-कुरआन का सिलसिला शुरू हुआ वह अय्यामे-जाहिलियत का ज़माना था और लोगों की ज़बान और दिलो-दिमाग़ पर शेरो-शायरी का ग़लबा था। चूंकि अह्ले-मक्का नस्र से ज्यादा नज़्म (शायरी) से रग़बत रखते थे मुम्किन है अल्लाह तआला ने उनकी दिलचस्पी और पसंदीदगी को बरक़रार रखने के लिए क़ुरआन पाक की आयाते-करीमा को मंज़ूम नाज़िल किया हो ताकि आसानी से उनके क़ल्ब में उतर जाए। वल्लाह आलम बिस्सवाब। मगर हक़ीक़त यह है कि चूंकि क़ुरआन मजीद जिसमें अल्लाह का कलाम है और जो फ़साहतो-बलाग़त का आल

# इन्तेसाब

उस ख़ालिक़े-कायनात के नाम!
जिसने हमें अदम से वजूद बख़्श कर
अपने नाम व सिफ़ात से रूशनास कराया!
और इन नामों को पढ़ने वाले
उन तमाम हज़रात के नाम
जो अल्लाह के नामों से
अक़ीदत और मुहब्बत रखते हैं।

**अल्लाह अगर मुल्के-अदम वाला है**
**हर इक का सहारा है करम वाला है**
**है आलमे - इसरार उसी के दम से**
**मालिक है इरम का वो हरम वाला है**

इब्राहीम 'अश्क'

"Allah He Allah" by Ibrahim 'Ashk' Compliled by Maqbool 'Wajid'
Shairy Academy Bhopal. H-8, Police Radio Colony, Bhadbhada Road, Bhopal (M.P.) Mobile : 09425377323



| | | |
|---|---|---|
| नाम किताब | : | **अल्लाह ही अल्लाह** |
| तख़लीक़ | : | इब्राहीम 'अश्क' |
| संकलन | : | मक़बूल 'वाजिद' |
| परामर्श | : | सुहैल ख़ान (ले. 'कमसारनामा') |
| सहयोग | : | हाफ़िज़ फ़ैय्याज़ अहमद बांदवी, ख़ालिद अमीर, हाजी नेसार ख़ान, 'अक्स' वारसी, 'ज़ख़्मी' ताजपुरी, 'अज़ीज़' ग़ाज़ीपुरी सरफ़राज़ अहमद 'आसी', सी.पी. 'सुमन' 'अहकम' ग़ाज़ीपुरी, कुंअर नसीम रज़ा |
| पृष्ठ संख्या | : | |
| मूल्य | : | फ़ी सबीलिल्लाह |
| संस्करण | : | प्रथम 2010 ई. 1000 प्रतियां |
| कम्पोजिंग | : | स्टार ग्रफिक्स, भोपाल मो. 09893857352 |
| आवरण | : | वलीउल्लाह 'वली', भोपाल, मो. 09826359471 |
| मुद्रक | : | शाईन ऑफसेट एण्ड प्रिंटर्स, भोपाल फोन : 4270458 |
| प्रकाशक | : | 'शेरी' अकादमी, भोपाल |

## -: मिलने का पता :-

✡ 'शेरी' अकादमी, भोपाल

एच-8, पुलिस रेडियो कॉलोनी, भदभदा रोड, भोपाल, मो. : 09425377323

✡ इब्राहीम 'अश्क'

सी-3, फ्लैट नं. 302, 'अल अंसार' मिल्लत नगर, अंधेरी (प.) मुम्बई, मो. 09820384921

✡ सुहैल ख़ान 'दारुल सुहैल'

हुसैनाबाद, दिलदार नगर, ग़ाज़ीपुर (उ.प्र.) मो. : 09450723189

✡ 'ज़ख़्मी' ताजपुरी 'बज़्मे-आसी'

दरगाह हज़रत शाह दिलदार अली, बरबरहना, ग़ाज़ीपुर (उ.प्र.) मो. : 09415890045

✡ सरफ़राज़ अहमद 'आसी' 'ख़ामोश अकादमी'

यूसुफ़पुर बाज़ार, मुहम्मदाबाद, ग़ाज़ीपुर (उ.प्र.) मो. 09335535060

✡ मदरसा अहसनुल-मदारिस

मस्जिद फ़ौजदारान, गिन्नौरी, भोपाल, मो. 09893750039

वलिल्लाहिल अस्माउल हुस्ना फ़दऊहु बिहा

"और अल्लाह के लिए अच्छे-अच्छे नाम हैं, सो तुम (हमेशा) उसको अच्छे नामों से पुकारो"
(सूरह एराफ़, पारा 9, आयत 180)

# अल्लाह ही अल्लाह

## अस्माउलहुस्ना



इब्राहीम 'अश्क'

संकलन

मक़बूल 'वाजिद'




'शेरी' अकादमी, भोपाल

# 'शेरी' अकादमी, भोपाल की अन्य पुस्तकें

## प्रकाशित पुस्तकें

| | पुस्तक | विधा | भाषा | मूल्य |
|---|---|---|---|---|
| 1. | **ग़ाज़ीपुर का संक्षिप्त इतिहास एवं युग पुरुष** (मक़बूल 'वाजिद') | शोध-प्रबंध | हिन्दी | रु. 10 |
| 2. | **अफ़क़ार** (मक़बूल 'वाजिद') | निबंध-संग्रह | उर्दू | रु. 35 |
| 3. | **हस्ताक्षर** (मक़बूल 'वाजिद') | शायरी संकल | हिन्दी | रु. 15 |
| 4. | **ज़माने के लिए** ('मंज़र' भोपाल) | शायरी संकलन | उर्दू/हिन्दी/अंग्रेजी | रु. 20 |
| 5. | **अब शाम हो गई** ('रज़ा' रामपुरी) | शायरी संकलन | उर्दू | रु. 30 |
| 6. | **कारवां गुज़र गया** (मक़बूल 'वाजिद') | निबंध/ कहानी संग्रह | हिन्दी | रु. 10 |
| 7. | **इंसानियत का ख़ून** (मक़बूल 'वाजिद') | निबंध-संग्रह | हिन्दी | रु. 10 |
| 8. | **यादगार-ए-सिद्दीक़** (मक़बूल 'वाजिद') | जीवन वृतांत | हिन्दी | रु. 35 |
| 9. | **अलमास** (इब्राहीम 'अश्क') | ग़ज़ल-संग्रह | हिन्दी | रु. 25 |
| 10. | **मुलाक़ात** (सुहैल ख़ान) | जीवन वृतांत | हिन्दी | रु. 10 |
| 11. | **अल्लाह ही अल्लाह** (इब्राहीम 'अश्क') | शायरी संकलन | उर्दू, हिन्दी | फ़ी सबीलिल |

## अप्रकाशित पुस्तकें

| | पुस्तक | विधा | भाषा | मूल्य |
|---|---|---|---|---|
| 1. | **ग़ाज़ीपुर की अहम शख़्सियात** | शोध-प्रबंध | उर्दू/हिन्दी/अंग्रेजी | रु. 50 |
| 2. | **चांद पर शबनम** ('ख़ामोश' ग़ाज़ीपुरी) | ग़ज़ल-संग्रह | हिन्दी | रु. 25 |
| 3. | **रेत पर शबनम** ('शेरी' भोपाली) | ग़ज़ल-संग्रह | हिन्दी | रु. 25 |
| 4. | **सफ़रनामा-ए-मिश्र** (मौ. ख़ालिद ग़ाज़ीपुरी) | यात्रा वृत्तांत | उर्दू | रु. 20 |
| 5. | **'शेरी' भोपाली हयातो-कारनामे** (मक़बूल 'वाजिद') | शोध-प्रबंध | उर्दू | रु. 35 |
| 6. | **मुझसे मिलो मैं 'क़ैसर' हूँ** (क़ैसर-उल-जाफ़री) | शायरी संकलन | उर्दू/हिन्दी/ अंग्रेजी | रु. 25 |
| 7. | **इब्राहीम 'अश्क' की रूबाईयां** | रूबाईयात | उर्दू | रु. 35 |
| 8. | **सुब्हे मशरिक़ की अज़ान** (चन्द्रभान 'ख़याल') | शायरी संकलन | हिन्दी | रु. 25 |
| 9. | **इंसानियत की पुकार** (मक़बूल 'वाजिद') | निबंध-संग्रह | हिन्दी | रु. 20 |
| 10. | **अफ़साना लिख रहा हूँ** (मक़बूल 'वाजिद') | कहानी-संग्रह | हिन्दी | रु. 20 |
| 11. | **युवा मार्ग-दर्शक** (सुहैल ख़ान) | निबंध-संग्रह | हिन्दी | रु. 10 |
| 12. | **'बर्फ की रेत पर' और 'ख़याले-शगुफ़्ता'** (सरफ़राज़ 'आसी') | ग़ज़ल-संग्रह | हिन्दी | रु. 10 प्रत्येक |

वलिल्लाहिल अस्माउल हुस्ना फ़दऊहु बिहा

# अल्लाह ही अल्लाह

## अस्माउलहुस्ना



इब्राहीम 'अश्क'

संकलन

मक़बूल 'वाजिद'




'शेरी' अकादमी, भोपाल